"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक "छत्तीसगढ़/दुर्ग/तक. 114-009/2003/20-01-03."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 2] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 9 जनवरी 2009— पौष 19, शक 1930

### विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 19 दिसम्बर 2008

क्रमांक ई-01-01/2008/एक/2.—आर. एस. विश्वकर्मा, भा. प्र. से (1991), आयुक्त, बस्तर संभाग, जगदलपुर को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक सचिव, खनिज साधन विभाग के पद पर पदस्थ किया जाता है. श्री विश्वकर्मा, भा. प्र. से. द्वारा कार्यभार ग्रहण करने पर श्री एन. बैजेन्द्र कुमार, भा. प्र. से. (1985), सचिव, जनसम्पर्क एवं आयुक्त, जनसम्पर्क एवं सचिव, आवास एवं पर्यावरण विभाग एवं सचिव, खनिज साधन विभाग केवल सचिव, खनिज साधन विभाग के प्रभार से मुक्त होंगे.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2009.

2. श्री सुब्रत साहू, भा. प्र. से. (1992), कलेक्टर, दुर्ग को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक सचिव, खेल एवं युवक कल्याण विभाग के पद पर पदस्थ किया जाता है. श्री साहू, भा. प्र. से. द्वारा कार्यभार ग्रहण करने पर श्री पी. सी. दलेई, भा. प्र. से (1984), केवल प्रमुख सचिव, खेल एवं युवक कल्याण विभाग के प्रभार से मुक्त होंगे.

3. श्री विकासशील, भा. प्र. से. (1984), कलेक्टर, रायपुर को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक सचिव, स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण विभाग तथा पदेन आयुक्त, स्वास्थ्य सेवायें के पद पर पदस्थ किया जाता है.

4. श्री गणेश शंकर मिश्रा, भा. प्र. से. (1994), सचिव, स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण विभाग तथा पदेन आयुक्त, स्वास्थ्य सेवायें को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक आयुक्त, बस्तर संभाग, जगदलपुर के पद पर पदस्थ किया जाता है. श्री गणेश शंकर मिश्रा, भा. प्र. से. द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियम, 1954 के नियम-9 के तहत आयुक्त, बस्तर संभाग, जगदलपुर के असंवर्गीय पद को प्रतिष्ठा एवं जिम्मेदारी में, भारतीय प्रशासनिक सेवा के अधिसमय वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

5. श्री कृष्ण राम पिस्दा, भा. प्र. से. (1996), संचालक, महिला एवं बाल विकास को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक कलेक्टर, कांकेर के पद पर पदस्थ किया जाता है.

6. श्री सुबोध कुमार सिंह, भा. प्र. से. (1997), कलेक्टर, बिलासपुर को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक कलेक्टर, रायपुर के पद पर पदस्थ किया जाता है.

7. श्री मुनीष कुमार त्यागी, भा. प्र. से. (1997), कलेक्टर, बीजापुर को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक कलेक्टर, रायगढ़ के पद पर पदस्थ किया जाता है.

8. श्री सोनमणि बोरा, भा. प्र. से. (1999), संयुक्त सचिव, मंत्रालय को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक कलेक्टर, बिलासपुर के पद पर पदस्थ किया जाता है.

9. श्री जेवियर तिग्गा, भा. प्र. से. (2000), उप सचिव, सामान्य प्रशासन विभाग को अस्थाई रूप से आगामी ओदश तक कलेक्टर, बीजापुर के पद पर पदस्थ किया जाता है.

10. श्री एन. एस. मंडावी, भा. प्र. से. (2000), कलेक्टर, नारायणपुर को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक प्रबंध संचालक, पाठ्य पुस्तक निगम, रायपुर के पद पर पदस्थ किया जाता है. श्री मण्डावी, भा. प्र. से. द्वारा कार्यभार ग्रहण करने पर श्री मनोज कुमार पिंगुआ, भा. प्र. से. (1994), आयुक्त, आदिवासी विकास एवं प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ राज्य अंत्यावसायी वित्त एवं विकास निगम तथा प्रबंध संचालक, पाठ्य पुस्तक निगम, रायपुर केवल प्रबंध संचालक, पाठ्य पुस्तक निगम, रायपुर के प्रभार से मुक्त होंगे. श्री एन. एस. मण्डावी, भा. प्र. से. द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियम, 1954 के नियम-9 के तहत प्रबंध संचालक, पाठ्य पुस्तक निगम, रायपुर के असंवर्गीय पद को प्रतिष्ठा एवं जिम्मेदारी में, भारतीय प्रशासनिक सेवा के वरिष्ठ वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

11. श्री राम सिंह ठाकुर, भा. प्र. से. (2000), कलेक्टर, रायगढ़ को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक कलेक्टर, दुर्ग के पद पर पदस्थ किया जाता है.

12. सुश्री शहला निगार, भा. प्र. से. (2001), कलेक्टर, उत्तर बस्तर, कांकेर को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक संचालक, महिला एवं बाल विकास, रायपुर के पद पर पदस्थ किया जाता है.

13. श्री अविनाश चंपावत, भा. प्र. से. (2003), मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, दुर्ग को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक कलेक्टर, नारायणपुर के पद पर पदस्थ किया जाता है.

14. श्री भूवनेश यादव, भा. प्र. से. (2006), अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), कांकेर को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), भोपालपटनम, जिला-दंतेवाड़ा के पद पर पदस्थ किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**पी. जॉय उम्मेन,** मुख्य सचिव.

रायपुर, दिनांक 27 दिसम्बर 2008

क्रमांक ई-7/13/2008/1 /2.—श्री यशवंत कुमार, भा. प्र. से., सहायक कलेक्टर, सरगुजा, अम्बिकापुर को दिनांक 22-12-2008 से 31-12-2008 तक (10 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 20 एवं 21 दिसम्बर, 2008 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री यंशवत कुमार आगामी आदेश तक सहायक कलेक्टर, सरगुजा, अम्बिकापुर के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री यशवंत कुमार को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री यशवंत कुमार अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 27 दिसम्बर 2008

क्रमांक ई-7/5/2008/1 /2.—श्री राजेश सुकुमार टोप्पो, भा. प्र. से., अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व) मोहला, जिला राजनांदगांव को दिनांक 19-12-2008 से 27-12-2008 तक (09 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 18 एवं 28 दिसम्बर, 2008 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री टोप्पो आगामी आदेश तक अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व) मोहला जिला राजनांदगांव के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री टोप्पो को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री टोप्पो अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 27 दिसम्बर 2008

क्रमांक ई-7/41/2004/1 /2.—श्री मनोहर पाण्डे, भा. प्र. से., सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, गृह विभाग को दिनांक 24-12-2008 से 29-12-2008 तक (06 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री पाण्डे आगामी आदेश तक सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, गृह विभाग के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री पाण्डे को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री पाण्डे अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 27 दिसम्बर 2008

क्रमांक ई-7/13/2004/1 /2.—श्री एम. के. राऊत, भा. प्र. से., प्रमुख सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, लोक निर्माण एवं आदिमजाति, अनु. जाति विकास विभाग को दिनांक 29-12-2008 से 03-01-2009 तक (06 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है तथा दिनांक 28-12-2008 एवं 04-01-2009 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति दी जाती है. साथ ही उन्हें स्वयं के व्यय पर विदेश (केपटाउन, दक्षिण अफ्रीका) यात्रा पर जाने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री राऊत आगामी आदेश तक प्रमुख सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, लोक निर्माण एवं आ. जा., अनु. जा. विकास विभाग के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री राऊत को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री राऊत अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 27 दिसम्बर 2008

क्रमांक 5181/2317/2008/1/2.—श्री संजय गर्ग, भा. प्र. से., कलेक्टर, राजनांदगांव को दिनांक 11-12-2008 से 19-12-2008 तक (09 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 20 एवं 21 दिसम्बर, 2008 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री गर्ग आगामी आदेश तक कलेक्टर, राजनांदगांव के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री गर्ग को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री गर्ग अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. के. बाजपेयी,** उप-सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 24 दिसम्बर 2008

क्रमांक एफ 4-6/2008/1/एक.—राज्य शासन एतद्द्वारा माननीय न्यायमूर्ति श्री राजीव गुप्ता, मुख्य न्यायाधीश, छत्तीसगढ़ उच्च न्यायालय, बिलासपुर को दिनांक 24 नवम्बर, 2008 से 6 दिसम्बर, 2008 तक (13 दिन) का पूर्ण वेतन भत्तों सहित अर्जित अवकाश की कार्योत्तर स्वीकृति तथा अवकाश पूर्व दिनांक 23 नवम्बर, 2008 एवं अवकाश पश्चात् 7 दिसम्बर, 2008 का सार्वजनिक अवकाश का लाभ लेने की अनुमति प्रदान करता है.

रायपुर, दिनांक 24 दिसम्बर 2008

क्रमांक एफ 4-7/2005/1/एक.—राज्य शासन एतद्द्वारा माननीय न्यायमूर्ति श्री दिलीप रावसाहब देशमुख, न्यायाधीश, छत्तीसगढ़ उच्च न्यायालय, बिलासपुर को दिनांक 03 नवम्बर, 2008 (01 दिन) का पूर्ण वेतन भत्तों सहित अर्जित अवकाश की कार्योत्तर स्वीकृति तथा दिनांक 25 अक्टूबर, 2008 से 02 नवम्बर, 2008 तक दीपावली अवकाश का लाभ लेने की अनुमति प्रदान करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विजय कुमार सिंह,** अवर सचिव.

---

## विधि और विधायी कार्य विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 8 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11240/3 (बी)/14/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 14).—राज्य शासन, एतद्द्वारा कु. छायासिंह बघेल, आत्मजा- श्री सी. बी. सिंह बघेल को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 8 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11242/3 (बी)/08/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 08).—राज्य शासन, एतद्द्वारा कु. उदय लक्ष्मी परमार, आत्मजा- श्री हेमेंद्र सिंह परमार को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 8 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11244/3 (बी)/01/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 01).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री आनंद प्रकाश दीक्षित, आत्मज श्री ब्रम्हाशंकर दीक्षित को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 8 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11246/3 (बी)/22/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 22).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री ज्ञान प्रकाश तिवारी, आत्मज श्री श्रीराम तिवारी को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 8 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11248/3 (बी)/33/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 33).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री बलराम कुमार देवांगन, आत्मज श्री कमल नारायण देवांगन को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 8 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11250/3 (बी)/50/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 50).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री भूपेन्द्र कुमार वासनिकर, आत्मज-श्री भगत लाल को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 8 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11252/3 (बी)/35/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 35).—राज्य शासन, एतद्द्वारा कु. पुष्पलता मारकण्डे, आत्मजा स्व. श्री दयालदास मारकण्डे को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 8 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11254/3 (बी)/58/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 58).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री कृष्णकांत भारद्वाज, आत्मज श्री खगेशराम भारद्वाज को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 8 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11256/3 (बी)/46/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 46).—राज्य शासन, एतद्द्वारा कु. चित्रलेखा सोनवानी, आत्मजा श्री रामदयाल सोनवानी को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 8 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11258/3 (बी)/40/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 40).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री कृष्ण कुमार सूर्यवंशी, आत्मज श्री एल. एन. सूर्यवंशी को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 8 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11260/3 (बी)/35/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 35).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री श्री गणेश राम पटेल, आत्मज श्री खेमराज पटेल को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 8 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11262/3 (बी)/34/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 34).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री जगमोहन शंकर पटेल, आत्मज श्री श्यामू प्रसाद पटेल को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 8 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11264/3 (बी)/28/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 28).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री विनय कुमार प्रधान, आत्मज श्री मंगता प्रधान को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 8 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11266/3 (बी)/23/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 23).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री विक्रम प्रताप चंद्रा, आत्मज श्री जय नारायण चन्द्रा को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11664/3 (बी)/57/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 57).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री रूपनारायण पठारे, आत्मज श्री तीरथ राम पठारे को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11666/3 (बी)/36/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 36).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री बलराम प्रसाद वर्मा, आत्मज श्री परदेशी राम वर्मा को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11668/3 (बी)/32/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 32).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री ओम प्रकाश जायसवाल, आत्मज श्री हलधर प्रसाद को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11671/3 (बी)/25/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 25).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री संजय अग्रवाल, आत्मज श्री बृजभूषण अग्रवाल को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11673/3 (बी)/24/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 24).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री कृष्णपाल सिंह भदौरिया, आत्मज स्व. श्री बृजभूषण सिंह को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11675/3 (बी)/37/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 37).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री संतोष कुमार महोबिया, आत्मज श्री देवनारायण को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11677/3 (बी)/39/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 39).—राज्य शासन, एतद्द्वारा कु. मोना सोनवानी, आत्मजा श्री हेमलाल को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11679/3 (बी)/59/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 59).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री पंकज आलोक तिर्की, आत्मज श्री राफेल तिर्की को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11681/3 (बी)/49/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 49).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री दीपक कुमार कोशले, आत्मज श्री जौहर लाल कोशले को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11683/3 (बी)/07/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 07).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री अच्छे लाल काछी, आत्मज श्री रामचरण को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11685/3 (बी)/10/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 10).—राज्य शासन, एतद्द्वारा कु. स्मिता रत्नावत, आत्मजा श्री जगदीशचंद्र रत्नावत को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11687/3 (बी)/45/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 45).—राज्य शासन, एतद्द्वारा कु. मोनिका जायसवाल, आत्मजा श्री हरिशचंद्र जायसवाल को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11689/3 (बी)/11/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 11).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री अमित राठौर, आत्मज श्री कन्हैया लाल राठौर को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11691/3 (बी)/43/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 43).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री नरेन्द्र कुमार, आत्मज स्व. श्री अर्जुन राम को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11693/3 (बी)/51/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 51).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री डमरूधर चौहान, आत्मज श्री चैतराम चौहान को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11695/3 (बी)/17/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 17).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री सुमित कपूर, आत्मज स्व. श्री शिवदयाल कपूर को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11697/3 (बी)/42/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 42).—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री संतोष ठाकुर, आत्मज श्री संपत सिंह ठाकुर को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

फा. क्र.11699/3 (बी)/41/2008/21-ब/(मेरिट क्र. 41).—राज्य शासन, एतद्द्वारा कु. वंदना वर्मा, आत्मजा श्री श्यामरत वर्मा को छ. ग. निम्नतर न्यायिक सेवा में व्यवहार न्यायाधीश वर्ग-2 (प्रवेश-स्तर) के पद पर अस्थायी रूप से, दो वर्ष की परिवीक्षा पर अथवा अन्य आदेश तक, उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, कनिष्ठ वेतनमान रु. 9000-250-10750-300-13150-350-14550 में नियुक्त करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**आर. एस. शर्मा**, सचिव.

---

## वित्त एवं योजना विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 26 दिसम्बर 2008

क्रमांक 1650/374/2008/स्था/चार.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परंतुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ स्थानीय निधि संपरीक्षा (राजपत्रित) सेवा भर्ती नियम 1991 में निम्नलिखित और संशोधन करते हैं, जो राजपत्र में इसके प्रकाशन दिनांक से प्रभावशील होगा.

## संशोधन

उक्त नियमों में -

अनुसूची- दो के स्थान पर निम्नलिखित अनुसूची प्रतिस्थापित किया जाये, अर्थात् :-

### अनुसूची-दो
(नियम 6 देखिये)

| विभाग का नाम | सेवा का नाम | पद का नाम | कर्त्तव्य पदों की कुल संख्या | सीधी भर्ती द्वारा भरे जाने वाले कर्त्तव्य पदों की संख्या का प्रतिशत | सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा | अन्य सेवाओं से व्यक्तियों के अस्थायी स्थानांतरण द्वारा |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| वित्त विभाग | छत्तीसगढ़ स्थानीय निधि संपरीक्षा (राजपत्रित) सेवा | संचालक | 01 | कुछ नहीं | 100% | पदोन्नति द्वारा उपयुक्त अधिकारी उपलब्ध न होने की दशा में आई. ए. एस./ भारतीय लेखा तथा संपरीक्षा सेवा से अस्थायी/ प्रतिनियुक्ति द्वारा पदों को भरा जायेगा. |
| | | अतिरिक्त संचालक | 01 | कुछ नहीं | 100% | |
| | | संयुक्त संचालक | 02 | कुछ नहीं | 100% | |
| | | उप संचालक | 07 | कुछ नहीं | 100% | |
| | | सहायक संचालक | 24 | 30% | 70% | |

Raipur, the 26th December 2008

No. 1650/374/Estt./IV/2008.— In exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of Constitution of India, the Governor of Chhattisgarh, hereby makes the following further amendment in the Chhattisgarh Local Fund Audit (Gazetted) Service Recruitment Rule 1991, with effect from the date of its publication in the Official Gazette.

## AMENDMENT

In the said rules,-

For Schedule-II, the following schedule shall be substituted, namely :-

SCHEDULE-II
(See rule-6)

| Name of the Department | Name of Services | Designation of post | Total Number of duty posts | Percentage of the duty post to be filled in by Direct recruitment | By promotion of the member of the services | By temporary transfer of person from other services |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| Finance Department | Chhattisgarh Local Fund Audit (Gazetted) Service. | Director | 01 | Nil | 100% | In case of suitable officer not being available by promotion the post will be filled by temporary/deputation from IAS/INDIAN Account and Audit Services. |
| | | Additional Director | 01 | Nil | 100% | |
| | | Joint Director | 02 | Nil | 100% | |
| | | Deputy Director | 07 | Nil | 100% | |
| | | Assistant Director | 24 | 30% | 70% | |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विजयेन्द्र**, सचिव.

## योजना, आर्थिक एवं सांख्यिकी विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 19 दिसम्बर 2008

क्र. एफ 8-30/2008/23.—राज्य शासन द्वारा सासंद स्थानीय क्षेत्र विकास योजना की मार्गदर्शिका की कंडिका 6.3 (ii) द्वारा प्रदत्त अधिकार को प्रयोग में लाते हुए इस योजना के कार्यान्वयन की प्रगति की समीक्षा और जिला प्राधिकारियों को मार्गदर्शन करने के लिये संभागीय आयुक्त को शक्तियाँ प्रदत्त/प्रत्यायोजित की जाती है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जी. आर. मालवीय,** अवर सचिव.

## ऊर्जा विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 16 दिसम्बर 2008

क्रमांक 1008/13-2/ऊर्जा/2008 .—श्री राजीब रंजन, अध्यक्ष, छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत मण्डल द्वारा दिनांक 15 दिसम्बर, 2008 को अपने पद से स्वेच्छा से त्याग-पत्र दिया गया है, जिसे शासन ने दिनांक 16 दिसम्बर, 2008 के पूर्वान्ह से स्वीकृत कर लिया है. फलस्वरूप राज्य शासन श्री पी. जॉय उम्मेन, मुख्य सचिव, छत्तीसगढ़ शासन को अन्य आदेश तक अपनी मूल पदस्थापना के साथ अध्यक्ष, छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत मण्डल भी नियुक्त करता है.

2. यह आदेश तत्काल प्रभाव से लागू होगा.

रायपुर, दिनांक 24 दिसम्बर 2008

### संशोधन

क्रमांक एफ 1-35/2004/13/1 .—छत्तीसगढ़ शासन, ऊर्जा विभाग के पूर्व अधिसूचना क्रमांक 1115/ऊ. वि. /2002, दिनांक 19-03-2002 के अनुसार छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत नियामक आयोग के अध्यक्ष व सदस्य/सदस्यों की सेवा शर्तों को अधिसूचित किया गया था. तत्पश्चात् अधिसूचना क्रमांक 3452/स/ऊ. वि./2002, दिनांक 07-09-2002 द्वारा पूर्व में जारी अधिसूचना के प्रावधान 1 (अ) में संशोधन कर अध्यक्ष व सदस्य का वेतन संशोधित रूप में अधिसूचित किया गया है.

वित्त मंत्रालय, भारत सरकार, नई दिल्ली द्वारा केन्द्रीय शासन के अधीन कार्यरत अधिकारियों एवं कर्मचारियों हेतु दिनांक 01-01-2006 से छठवें वेतनमान की सिफारिशें लागू की गई हैं, जिसके फलस्वरूप छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत नियामक आयोग के अध्यक्ष/सदस्य को भी दिनांक 01-01-2006 से नये वेतनमान का लाभ दिया जाना आवश्यक हो गया है.

अत: राज्य शासन एतद्द्वारा विद्युत अधिनियम, 2003 की धारा-180 की उपधारा-2 (द) में प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत नियामक आयोग के अध्यक्ष व सदस्य/सदस्यों हेतु वेतन, भत्ते और अन्य सेवा शर्त नियम 2003 की कंडिका 1 (अ) के अंतर्गत अध्यक्ष व सदस्य को देय वेतन/वेतनमान के प्रावधानों में आंशिक संशोधन करते हुए छठवें वेतनमान के अनुरूप दिनांक 01-01-2006 से लागू कर निम्नानुसार पुनरीक्षित वेतनमान का प्रावधान अधिसूचित किया जाता है :-

**अध्यक्ष व सदस्यों की सेवा शर्तें :-**

**वेतन व भत्ते :-**

राज्य विद्युत नियामक आयोग के अध्यक्ष व सदस्य/सदस्यों को देय वेतन भत्ते निम्नानुसार होंगे :-

(अ) **अध्यक्ष एवं सदस्य का वेतन :-**

अध्यक्ष को रुपये 80,000/- (मुख्य सचिव के वेतनमान के समकक्ष) प्रतिमाह नियत वेतन देय होगा व अन्य नियमानुसार देय भत्ते पृथक से दिये जायेंगे.

सदस्य/सदस्यों को वेतनमान रु. 37,400-67,000/- (प्रमुख सचिव के वेतनमान के समकक्ष) होगा व अन्य नियमानुसार देय भत्ते पृथक से दिये जायेंगे.

यदि केन्द्र/राज्य सरकार के सेवारत अधिकारी अध्यक्ष/सदस्य के पद पर नियुक्त होते हैं तो इन्हें अध्यक्ष/सदस्य हेतु निर्धारित वेतनमान देय होगा. किन्तु यदि अध्यक्ष/सदस्य पूर्व में भारत सरकार/किसी राज्य सरकार अथवा अन्य संस्था की सेवा से सेवानिवृत्त हुआ हो एवं पूर्व सेवा के लिये पेंशन प्राप्त कर रहा हो तो उन्हें अध्यक्ष/सदस्य के वेतनमान से पेंशन की राशि कम करते हुए वेतन निर्धारित किया जावेगा.

वेतन/वेतनमान को छोड़कर संदर्भित विभागीय अधिसूचना दिनांक 19-03-2002 एवं उक्त अधिसूचना में समय-समय पर किये गये अन्य संशोधन यथावत् रहेंगे.

यह सेवा शर्तें दिनांक 01-01-2006 से प्रभावशील होगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**देवाशीष दास,** विशेष सचिव.

---

## कृषि विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 11 सितम्बर 2008

### आंशिक संशोधन

क्र./4910/एफ-8/4/2008-09/14-2.—राष्ट्रीय कृषि बीमा योजना खरीफ, 2008 के क्रियान्वयन के लिए राज्य शासन एतदद्वारा छत्तीसगढ़ राज्य सहकारी कृषि और ग्रामीण विकास बैंक मर्यादित, रायपुर को सम्मिलित करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**प्रदीप कुमार दवे,** उप-सचिव.

---

## राजस्व विभाग

### कार्यालय, कलेक्टर, जिला दुर्ग, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग

दुर्ग, दिनांक 20 नवम्बर 2008

क्रमांक/1923/प्र.-1/अ. वि. अ./08.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :-

### अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| दुर्ग | साजा | किरकी प. ह. नं. 8 | 7.69 हे. | कार्यपालन यंत्री, जल संसाधन संभाग बेमेतरा. | किरकी जलाशय के डुबान एवं नहर निर्माण में अर्जित भूमि बाबत. |

भूमि का नक्शा (प्लान) अनुविभागीय अधिकारी, साजा के कार्यालय में देखा जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सुब्रत साहू,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

